वीर मराठा—

# बाजीराव पेशवा


लेखक—

रूपनगर की राजकुमारी, तरुणी, भक्त सूरदास, श्रवण-
कुमार, भक्त ध्रुव, शकुन्तला, चन्द्रावली,
हारमोनियम मास्टर आदि आदि
के रचयिता।

श्रीयुत् पुरुषोत्तम राव "नायक" डबीर



प्रकाशक—

चौधरी एण्ड सन्स,

पुस्तक प्रकाशक तथा विक्रेता,

नीचीबाग, बनारस सिटी।

| | | |
|---|---|---|
| द्वितीय संस्करण | सन् १९३५ | मूल्य १) |

प्रकाशक—
चौधरी एण्ड सन्स,
पुस्तक प्रकाशक तथा विक्रेता,
नीचीबाग, बनारस सिटी



मुद्रक—
लक्ष्मीचन्द,
सियाराम प्रेस,
बड़ी पियरी, बनारस सिटी।

# १

## परिचय

भारतवर्ष का दक्षिण देश महाराष्ट्र के नाम से प्रसिद्ध है। पूर्व की तरफ गौण्डावन और तैलंग देश, पश्चिम की ओर अरब समुद्र, उत्तर में सूरत और सतपूरा पर्वत; दक्षिण में कृष्णा और मौलिप्रभा नामक पार्वतीय नदी विद्यमान है। यह देश लगभग एक लाख पचीस हजार वर्ग मील है, वहाँ की जन-संख्या दो-ढाई करोड़ है। विशेषकर इस देश का भूभाग पार्वतीय और ऊसर होने के कारण यहाँ के मनुष्य अन्य स्थानों के

मनुष्यों की अपेक्षा दृढ़काय परिश्रमी और अधिक बलशाली होते हैं। इस देश का जलवायु भी भारत के अन्य प्रान्तों की जलवायु से अधिक लाभप्रद है।

पर्वत श्रेणी अथवा पश्चिम घाटी नामक पर्वत ने उत्तरांश महाराष्ट्र देश को दो भागों में विभक्त कर दिया है, एक पूर्व और दूसरा पश्चिम। पश्चिम घाटी का पूर्वांश कोङ्कण नाम से विख्यात है, और कोङ्कण के उत्तराञ्चल में "जंजीरा" नाम का एक छोटा सा द्वीप है।

इस कोङ्कण प्रदेश के एक ओर भयंकर नादकारी अरब समुद्र और ऊपर दिशाओं में दिगन्त पर्वत, कालस्वरुप विराजमान हैं। इस प्रदेश का विस्तार प्रायः चार सौ मील है, परन्तु जन-संख्या का निवास सौ मील के अन्तर्गत है। इस प्रदेश की अधिकांश भूमि अरण्य श्रेणी से आच्छादित है। इसी कारण यहाँ के निवासीगण अपनी रक्षा करने में समर्थ हैं। अधिवासी बहुत परिश्रमी सरल स्वभाव, शान्त चित्त और थोड़े ही में सन्तुष्ट होते हैं। वे अन्य प्रान्तों के जनों की भाँति छली, कपटी तथा दूसरे का माल अपहरण करने वाले नहीं, वरन दूसरे को दुःखी देखकर स्वयम् दुःखी होते हैं, तन-मन-धन से उनकी सहायता करना ही उनका ध्येय है।

"जंजीरा" द्वीप वर्तमान समय में 'कूलावा' जिले के आधीन है। ब्रिटिश राज्य-स्थापन के पूर्व यह द्वीप और इसके चतुर्दिक के देश हबशियों के आधीन थे। यहाँ रहने वाले हबशी 'सिद्धी' और उनको भूमि 'हबिसियान' प्रसिद्ध है।

हबसियान देश ३२५ वर्ग मील का है और आज कल इसकी वार्षिक आय तीन लाख रुपया है। राजधानी 'जंजीरा' में इस समय भारत सरकार की ओर से एक अंग्रेजी एजेण्ट निगरानी के लिये नियुक्त है।

जंजीरा के बारह मील दक्षिण में बाणकोट सागर के उत्तर तट पर सावित्री नदी के निकट 'श्रीवर्द्धनपट्ट' नाम का एक छोटा सा ग्राम है। इस ग्राम में रहने वालों की संख्या प्रायः साढ़े तीन हज़ार है। उनमें प्रायः बहुत से वेद-वेदांगी शुद्ध चित्त ब्राह्मण भी हैं। अन्यान्य स्थानों की भाँति इस ग्राम में भी आम, कट-हल, नीबू, अमरूद, नारियल, कदली, सुपारी, इत्यादि अने-कानेक वृक्ष शोभायमान हैं। विशेषतः यहाँ की सुपारी बढ़िया होने के कारण लोग उसे आदर के साथ व्यवहार में लाते हैं। यहीं तक नहीं वरन् महाराष्ट्र देश में सर्वत्र इस सुपारी की खपत है। पूर्व समय में यह नगर वाणिज्य व्यवसाय के लिये प्रधान था।

श्रीवर्द्धनपट्ट में लगभग दो सौ वर्ष पूर्व एक महाराष्ट्र ब्राह्मण गर्गगोत्रोत्पन्न 'विश्वनाथ' भट्ट निवास करते थे। इनके पिता का नाम जनार्दन भट्ट था। वह जंजीराबाद के सिद्धि सर्दार की आधीनता में श्रीवद्र्धन परगना की देख रेख करते थे और विश्वनाथ भट्ट परगना की तहसीलदारी का काम करते थे तथा कर-सम्बन्धी कार्य का निरीक्षण भार भी उन्हीं पर था।

उस कठिन काल में राजा रजवाड़ों में एक अच्छे उच्च पद पर

आरूढ़ होना भयप्रद ही था, कारण नेता के बिगड़ जाने पर उधर जब उसका पक्ष अवलम्बन करते तब उसको प्रतिवादी का देश स्वाधीन करने में देर ही क्या होती! अहंकारी नेताओं के विरोध होने पर, राजाओं को कर वसूल करना अथवा प्रजा पर शासन करना असम्भव हो जाता।

विश्वनाथ भट्ट के हाथ में नेता तथा तहसीलदारी का काम होने से देश तथा राजदरबार में उनका विशेष मान सम्मान और प्रभुत्व जमा हुआ था।

विश्वनाथ भट्ट नियमानुसार अपना कार्य दत्तचित्त हो पूरा पूरा करते थे, उनका समय बड़े आनन्द के साथ व्यतीत हो रहा था। एक दिवस अपने चरों पुत्रों को इह लोक में छोड़ विश्वनाथ भट्ट परलोकवासी होगये। इनके तृतीयपुत्र 'जानोजी' ने अपने प्रपिता ( दादा ) का नाम अर्थात् जनार्दन भट्ट ग्रहण किया और पैतृकपद का अधिकार प्राप्त कर वे श्रीवर्द्धनपट्ट में रहकर निरीक्षण का कार्य करने लगे। इनके कनिष्ट भ्राता 'बालाजी' की प्रकृति कुछ और ही थी। वे बहुत परिश्रमी जीव थे। उन्होंने पैतृक सम्पत्ति के ऊपर निर्भर होकर तथा ज्येष्ठ भ्राता के आधीन रहकर जीवन व्यतीत करना पसन्द नहीं किया और स्वतंत्ररूप से अर्थोपार्जन का मार्ग अवलम्बन किया।

इस प्रकार अपनी विचारशैली को एक स्थान पर लक्षित कर कुछ दिवस पूर्व सिद्धीगणों की आधीनता में चिपलून ताल्लुके का कर वसूल करने का भार अपने ऊपर लिया। इसके अतिरिक्त

इन्होंने 'मीठबन्दर' नामक स्थान के 'लवण के व्यापार का भी ठोका लेकर उन्हें स्वाधीन कर लिया।

इन्हीं कारणों से बालाजी को प्रायः चिपलून जिले में ही अपना निवासस्थान बनाना पड़ा। यही वीर पुरुष अन्त में "बालाजी विश्वनाथ पेशवा" पद प्राप्त कर भारतीय इतिहास में अपना नाम स्वर्णाक्षरों में अङ्कित कर गया। दक्षिण देश में नाम के साथ ही साथ पितृ नाम संयोग करने की प्रणाली प्रचलित रहने के कारण बालाजीके नाम के साथ इनके पिता 'विश्वनाथ' का नाम भी अंकित है। इसी लिये वह बालाजी विश्वनाथपन्त के नाम से विख्यात हुए।

बालाजी विश्वनाथपन्त दूरदर्शी, वीर, तथा साहसी पुरुष थे। इनकी गुणवती पतिव्रता भार्या 'राधावांग बाई' भी इन्हीं के समान चतुरा, दूरदर्शी और साहसी रमणी थीं। कभी कभी बालाजी अपनी भार्या 'राधावांग बाई' से किसी किसी कार्य में परामर्श भी करते थे और यथेष्ट उत्तर पाकर सन्तुष्ट होते थे।



# १

सन् १६९९ खृष्टाब्द में भारत रमणी राधाबाई बाई के गर्भ से पुस्तक के नायक वीर शिरोमणि बाजीराव बल्लाल का जन्म हुआ। इस सुसंबाद को सुनकर बालाजी अत्यन्त प्रसन्न हुए। प्रायः यह देखने में आता है कि बाल्य जीवनके संकट भविष्य जीवन के महत्व को प्रकट कर देते हैं।

**पुत्र प्राप्ति**

बाजीराव के जीवन में भी इस दैवी दुर्विपाक का ब्यतिक्रम हुआ। बाल्यावस्था में ही बाजीराव को विपत्तिसागर की विषम लहरों

की थपेड़ें खानी पड़ीं थीं। भविष्य में आनेवाली आपदाओं का नग्न चित्र बालक बाजीराव के सम्मुख उपस्थित था।

चौथे वर्ष में पदार्पण करते ही बाजीराव को पिता के साथ अपनी प्यारी जन्मभूमि का परित्याग कर भागना पड़ा। केवल इतने से ही भाग्य-परीक्षा समाप्त नहीं हुई। शिशु के ललाट पर अङ्कित दुःख की लकीरें अभी अवशेष थीं। उसे संसार में आने क सुख प्राप्त करना था, अतः भागने के उपलक्ष में शिशु बाजीराव को कारावास में अपना गृह नियत करना पड़ा। कालकी अघटित घटना के पाश में आबद्ध होकर पराधीनता स्वीकार करनी पड़ी थी।

बाजीराव के जीवन में यह पहला अवसर था। परन्तु वीर शिशु बाजीराव माता के उपदेश द्वारा शैशवकाल में ही एक कट्टर तरुण बनाया जा चुका था। राधावांग बाई के किस्से और कहानियों ने उस बालक के कोमल हृदय को स्वाभिमानी बना दिया था। अस्तु!

इस समय जञ्जीरा देश का आधिपत्य कासिमखाँ के हाथ में था। उसकी वीरता-शूरता से प्रसन्न होकर मुगल-सम्राट औरंगजेब ने उसे मुगलवाहिनी का अधिष्ठाता नियुक्त कर दिया था। फलस्वरूप कासिमखाँ एक उच्चासन पर आरूढ़ होकर मनमाना अत्याचार करने लगा। छत्रपति वीरकेशरी शिवाजी माहाराज के समय से ही कासिमखाँ महाराष्ट्रों का अहंकार चूर्ण करने का प्रयत्न करता आता था और महाराष्ट्र सेनापतियों के साथ प्रायः उसका युद्ध भी हुआ करता था। हिन्दू प्रजा उसके अत्याचार

से त्राहि त्राहि कर रही थी। एक पल भी सुख शांति पूर्वक बैठे रहना उनके लिये कठिन होगया था।

जिस समय का यह वृत्तान्त है उस समय समुद्रवर्तीय स्थानों पर आधिपत्य स्थापित करने के निमित्त, छोटे छोटे जहाजों के अधिनायक "कान्होंजी" आंग्रे के साथ सिद्धियों की शत्रुता का श्रीगणेशाय नमः आरम्भ हो रहा था।

जिस समय शिशु बाजीराव तोतली वाणी से अपने सहचर शिशु मण्डली के साथ बाल्यक्रीड़ा का आनन्द उपभोग कर रहे थे उसी समय कन्होंजी आंग्रे और सिद्धि कासिम खाँ का वादाविवाद प्रचण्ड अग्नि के सदृश प्रज्वलित हो उठा। इधर कासिमखाँ कान्होंजी पर अपना प्रभुत्व जमाना चाहता था और उधर कान्होंजी सिद्धि कर्मचारियों को द्रव्य द्वारा वशीभूत कर अपनी मण्डली में मिला लेने का प्रयत्न कर रहे थे। दोनो चतुर प्रहरी अपनी अपनी ताक में लगे थे।

जब कि व्यक्तिद्वय शनैः शनैः अपने अपने षड़यन्त्र में संलग्न थे तब बालाजी ने स्वजातीय मंगल-कामनाके हेतु गुप्त रीति से कान्होंजी आंग्रे का पक्ष अवलम्बन कर उन्हें सहायता देना निश्चय किया। इस समाचार को सुनकर सिद्धि कासिमखाँ आग बबूला हो उठा। उसने ब्राह्मणकेतु को पूर्णरूपेण रसातल भेजने का विचार अपने हृदय में दृढ़ कर लिया, सिर्फ विचार ही नहीं वरन् उस दुर्धर्ष कासिम ने श्रीवर्द्धनपट्ट के भट्टवंश को सपरिवार बन्दी कर लेने की आज्ञा दे दी!

कासिम की आज्ञा पाकर उसके सहकारी बेचारे भट्टवंश के परिवार को पकड़ने के लिये चल पड़े। सर्व प्रथम बालाजी के ज्येष्ठ भ्राता जनार्दनजी, कासिम के सम्मुख बन्दीरूप में उपस्थित किये गए, अत्याचारी कासिमखाँ ने बिना किसी प्रकार का परामर्श तथा विचार किये ही निर्दोषी ब्राह्मण को इस लोक से उठा देने की भीषण आज्ञा दी। जनार्दनजी के इष्ट मित्रगण प्राणदण्ड की आज्ञा सुनकर सिहर उठे। उनकी आँखों से आँसुओं की अविरल धारा बह उठी, परन्तु व्यर्थ, उस करुण-जलधारा का प्रभाव कासिम जैसे नर पिशाच पर होना असम्भव था। मुगल-वंश को कलंकित करनेवाले इस कुलांगार ने उनका हाथ पाँव बँधवा और एक सन्दूक में बन्दकर महासागर के गर्भ में डुबवा दिया।

इस भीषण अत्याचार से अत्यन्त भयभीत हो बालाजी विश्वनाथ ने अपनी और अपने वंश की मर्यादा रखने के हेतु अत्याचारी सिद्धियों की भूमि परित्याग कर सपरिवार बागकोट के दक्षिण 'बयलास' ग्राम में आश्रय लिया।

पवित्र भूमि बयलास ग्राम में 'हरि–महादेव' भानू नामक एक सद्गुणी सज्जन द्विज रहते थे। हरि–महादेव भानू के साथ बालाजी का पहले ही से मित्रभाव था। बालाजी विश्वनाथ ने उनसे मिल अपने–भविष्य के सम्बन्ध में परामर्श कर यह निश्चित किया कि कोङ्कण परित्यागकर सपरिवार किसी अन्य स्थानमें जाकर नूतन व्यापार में प्रविष्ट होना ही उत्तम और सुख शान्ति दायक है।

'हरि-महादेव' भानू की पारिवारिक स्थिति अच्छी न थी। इसलिये उन्होंने भी सपरिवार बालाजी विश्वनाथ के साथ परदेश गमन करने का निश्चय किया। दो तीन दिवस के अनन्तर दोनो कुटुम्बियों ने अन्य स्थान के लिये यात्रा आरम्भ कर दी।

भानूजी और बालाजो विश्वनाथ ने सपरिवार सानन्द थोड़ा सा ही मार्ग क्रमण किया होगा कि इतने में पुनः उनके शीश पर दुःख के बादल मड़राने लगे। अत्याचारी कासिमखाँ की निर्दयी सेना ने दोनो विप्र मण्डली को सपरिवार बन्दी कर लिया और 'अञ्जनबेल' नामक दुर्गमें भेज दिया।

'अञ्जनबेल दुर्ग' में दोनों कुटुम्बियों को, दुर्गेश सिद्धी के आदेशानुसार २५ दिन तक महान् यन्त्रणायें भोगनी पड़ी थीं। इतनी असह्य यन्त्रणायें भोगते हुये भी हरिमहादेव भानू ने बुद्धि और साहस को छोड़ नहीं दिया था। उनके मस्तिष्क में दिन रात इस कठिन कारागार से मुक्त होने की विचार-धारा प्रवाहित थी। वे बालाजी से इसी सम्बन्ध का विचार करते रहते थे।

एकदिन हरिमहादेव और इनके भ्राताओं ने अत्यन्त परिश्रम और बुद्धिचातुर्य्य से अञ्जलबेल दुर्ग के किलेदार को वशीभूत कर इस कठिन कारावास से मुक्ति लाभ किया। इन्हीं असाधारण विप्रों के बुद्धिबल से बालाजो विश्वनाथ सपरिवार इस महान् कठिन दुर्ग से बाहर होकर सकुशल 'सासवाड़' में प्रवेश कर पाये थे।

दुर्ग से बाहर निकल कर हरि-महादेव भानू और बालाजी ने सीधे पूना का मार्ग अवलम्बन किया और 'सासवाड़' ग्राम के एक

सभ्य सज्जन विप्र आवाजीपन्त पुरन्दरे का आश्रय ग्रहण किया। आवाजीपन्त पुरन्दरे तात्कालीन महाराष्ट्र देश की राजधानी 'सितारा' नगर में इन लोगा को साथ लेकर चले गये।

इस समय देश की अवस्था अत्यंत शोचनीय थी, जहाँ तहाँ उपद्रवियों का क्रम लगा था। पूर्व महाराष्ट्र में तो विप्लव के घन-घोर बादल छा रहे थे। पग पग पर युद्धादिकों के शब्द कर्ण-गोचर हो रहे थे। प्रजावर्ग अशान्ति के सागर में बार बार गोते लगा रही थी।

वीरकेशरी महाराज छत्रपति शिवाजी के परलोक गमन के पश्चात् मुगल सम्राट् क्रूर औरंगजेब ने टिड्डीदल की भाँति सेना लेकर महाराष्ट्र प्रदेश पर चढ़ाई किया था। श्री शिवाजी के ज्येष्ठ पुत्र शम्भाजी ने इन हिंस्त्रक टिड्डियों को रोकने का यथा-शक्ति प्रयत्न किया और मुगल सैन्य को अपनी वीरता का परिचय दिया। परन्तु व्यर्थ। असख्य सैन्य के सम्मुख 'हर हर महादेव के नाद करने वाले' मुट्ठी भर महाराष्ट्र वीर विजय जयमाल पहन न सके। दस, दस, पन्द्रह, पन्द्रह, यवनों को धराशाई कर स्वयं भी माता वसुन्धरा की गोद में अपना शरीर न्योछावर करने लगे। अन्ततः उन्होंने अपनी प्यारी जन्मभूमि को पराधीनता की बेड़ी से मुक्त करने के लिये हँसते हँसते प्राण विसर्जन कर दिये। दैव की इच्छा प्रतिकूल होने के कारण वीर शम्भाजी अकस्मात् मुगलों के हाथ पकड़े गये और मुगलों की आधीनता न स्वीकार करने के कारण उन्हें अपने प्रिय प्राणों की आहुती देनी पड़ी। नराधम

औरंगजेब ने स्वतन्त्रता की जञ्जीर में न बँधने वाले महाराष्ट्र प्रदेश के सिंह की आँखे निकलवा लीं और जिह्वा कटवा कर, सदा के लिये उनकी इति श्री कर डाली। उनकी पतिव्रता अर्धाङ्गिणी 'यशोदावांग बाई, और पुत्र कुमार शाहूजी मुगल सम्राट् के नज़रबन्द हुए।

इस घटना के थोड़े दिन पश्चात् महाराज शिवाजी के छोटे पुत्र, शम्भाजी के कनिष्ठ भ्राता महाराज 'राजाराम' पिता के सिंहासन पर सुशोभित हो भ्रातृहन्ता अहंकारी औरंगजेब से बदला लेने के लिये कटिवद्ध हुए। परन्तु उनकी इच्छा पूर्ण न हो सकी। असमय में ही सन् १७०० में उनका परलोकवास हो गया।

महाराजा राजाराम के परलोकवास हो जाने पर उनकी भर्य्या 'महाराणी' तारावांग बाई ने महाराष्ट्र देश के शासन का भार अपने ऊपर ले लिया।

इधर सम्राट् औरंगजेब ने अनुमातः यह निश्चय कर लिया कि महाराजा राजाराम के स्वर्गवासी होने से मराठे भयभीत होकर हताश हो जाँयगे और शान्ति धारण कर चुप बैठेंगे। औरंगजेब के मस्तिष्क की यह बड़ी भारी भूल हुई जो ऐसा विचार उत्पन्न हुआ। महाराष्ट्र वीरगण उद्भ्रान्त नहीं हुए। वीराङ्गणा महामाया तेजस्वी तारेश्वरी के वीरोचित उत्तेजनापूर्ण भाषण से मराठे वीर क्रुद्ध सर्प की भाँति फुँफकार कर उठ खड़े हुए और वीरोन्मत्त हो द्विगुण उत्साह से नीच अरंगजेब को ससैन्य महाराष्ट्र भूमि से एक बारगी विताड़ित करने में अग्रसर हुए। सारे महाराष्ट्र प्रदेश में महाराणी तारा के उत्तेजनापूर्ण भाषण ने अग्नि पदीप्त कर दी।

उस अग्नि की ज्वाला से तप्त महाराष्ट्र वीर अस्त्र शस्त्र सहित युद्ध भूमि में आ डटे और तलवारों के वार के साथ ही साथ आँखों से अग्नि की ज्वाला फेंकते हुए औरंगजेब का मद-मर्दन करने लगे।

उस समय एक भी महाराष्ट्रवीर किसी भाँति भी एक अश्व और तेजस्वी चन्द्र के समान चमकता हुआ भाला यदि पा जाता था, तो वही भागते हुए मुगल सिपाहियों का पीछा कर उसे यमलोक पहुँचा देता था। "हरहर महादेव" के गगन भेदी नाद से क्षुद्र यवनों का हृदय काँप उठता था और ध्वनि के साथ ही साथ दिग् दिगन्त से प्रतिध्वनि होने लगती थी। रण—चण्डी तारेश्वरी के चक्षुओं की भयंकर अग्निज्वाला से, मुगल सैन्य भस्मीभूत होने लगी थी—हाहाकार मच गया था। अपने पति के ज्येष्ठ भ्राता को स्वाधीन करना ही उस वीर भारत-रमणी का एकमात्र लक्ष्य था।

जिस समय बालाजी विश्वनाथ 'सासवाड़े' में पहुँचे, उस समय ताराबाई बाई के रक्षक रामचन्द्र पन्त, शंकरजी नारायण और सेना नायक धाननन जी यादव आदि महाराष्ट्र वीरों के तेज से समग्र दक्षिण प्रान्त भयभीत हो रहा था। विधर्मी मुगल महाराष्ट्र वीरों का रौद्ररूप देखकर पराजित हो इधर उधर पलायन करने लगे। जिन जिन देशों को मुगल सम्राट् औरंगजेब ने अपने दमन नीति के आधार पर हस्तगत किया था उन प्रदेशों को महाराष्ट्र वीरों ने पुनः अपने अधिकार में कर लिया।

ऐसे समय में वीर और दूरदर्शी व्यक्ति की विशेष रूप से आवश्यकता थी। वहाँ उसके लिए कार्य तथा पद का अभाव न था।

बालाजी विश्वनाथ उद्यमशील और चतुर व्यक्ति थे, वे इस मौके को कब छोड़ने वाले थे। एतदर्थ सितारा नगर की ओर चल पड़े।

राजधानी सितारा में पहुँचते ही बालाजी विश्वनाथ ने महादेव कृष्ण जोशी नामक एक विप्र सज्जन से अपनी मनोभिलाषा प्रकट की और जोशीजी के प्रयत्न से, महारानी तारावांग बाई के प्रतिनिधि परशुराम त्र्यम्बक की कृपा से मालगुजारी के निरीक्षण करने का कार्य बालाजी विश्वनाथ तथा उनके सहचरों को प्राप्त हुआ।

बालाजी विश्वनाथ तथा अम्बाजी के प्रतिनिधि महोदयने इनकी कार्यदक्षता देखकर सेना नायक धनानजी यादव की अधीनता में राजस्व विभाग के 'कारकुन' पद पर सौ मुद्रा वार्षिक वेतन पर इन्हें नियुक्त कर दिया।

इसके पश्चात् सन् १७०६ ई० में हरिमहादेव भानू के कनिष्ठ भ्राता रामा जी महादेव, शंकर जी नारायण की कृपा द्वारा उन्हीं के निकट लेखक के काम पर नियुक्त हुए। शेष भ्राता बालाजी विश्वनाथ के निकट ही रहने लगे।

इस प्रकार विपत्ति, संकट और स्वदेश परित्याग का दुःख झेलते हुये बालाजी विश्वनाथ अपने अभिष्ट स्थान पर जा पहुँचे।





**बाल्यशिक्षा, रणकौशल, पितृवियोग**

विपत्ति के बादलों का पूर्णरूपेण छिन्न भिन्न हो जाने पर राजधानी सितारा में शिशु बाजीराव का पठन पाठन आरम्भ हुआ। बालाजी विश्वनाथ कारकुन के होनहार पुत्र ने अल्प समय में ही विद्याध्ययन में सुख्याति प्राप्त कर ली। परन्तु पठन पाठन में दक्षता प्राप्त कर लेने पर ही उस समय छात्र इस कार्य से मुक्त नहीं हो पाता था वरन उसे लिखने पढ़ने के अतिरिक्त शारिरिक विद्या का भी ज्ञान प्राप्त करना पड़ता था।

प्राचीन समय के वीर और बुद्धिमान लोग मानसिक विकास की अपेक्षा शारीरिक शक्ति की ओर विशेष रूप से ध्यान देते थे। वे अपने पुत्र पुत्रियों की मानसिक शिक्षा से कहीं अधिक शारीरिक शक्ति का ध्यान रखते थे और वीर बनाने की चेष्टा किया करते थे। विशेषतः इसका भार माता के ही ऊपर रहता था। रात्रि हो जाने पर मातायें उन्हें वीरों की कहानियाँ सुनाया करती थीं। कहानी सुनते सुनते बालक सो जाता था। इसी प्रभावानुसार छत्रपति शिवाजी, बाजीराव पेशवा इत्यादि अनेक वीरगणों ने हिन्दू धर्म की मर्यादा रख उसे जीवित रखा। पुस्तकीय विद्या कण्ठाग्र कर डिग्री (उपाधि) प्राप्त करने की अपेक्षा सिंहोचित वीर-पद प्राप्त करना, उस समय राजघराने के कुमारों को अधिक प्रशंस-नीय था। विशेष क्या जिस समय बाजीराव का जन्म हुआ था, उस समय देशमें वीरत्व की महत्ता थी। इसी कारण विशेष से बालाजी ने अपने पुत्र को पुस्तकीय विद्या के साथ ही साथ घोड़े पर चढ़ना, तलवार चलाना, भाला चलना, लक्ष्यभेद करना तैरना, सैन्य चक्रव्यूह में प्रविष्ट होकर निकल आना इत्यादि अनेक विद्या में पारांगत बना दिया था। कभी कभी वे अपने पुत्र की परीक्षा भी ले लिया करते थे।

राजधानी सितारा में आकर राज्यकर्म में प्रवृष्ट होने के समय से ही बालाजी को अपना समस्त जीवन युद्ध करने में ही व्यतीत करना पड़ा था। पुत्र को पूर्ण रीति से वीर शिरोमणि बनाने की उत्कट अभिलाषा से प्रायः वे सभी युद्ध में अपने साथ ले जाते थे

और रण-भूमि में वीरों के शक्ति-शाली वाहु से संचालित कृपाण और भालों के वार को दिखा कर उसे युद्ध विद्या में पण्डित बनाते थे। इसका परिणाम यह हुआ कि अल्प समय में ही बाजीराव समर शास्त्र में भिज्ञ होगये और साथही साथ उनमें वीरत्ता, शूरता तथा साहस का संचार होने लगा। समर-भूमि में चमचमाती हुई तलवार के प्रहार, घोड़ों की हिनहिनाहट, हाथियों की चिग्घाड़ और गगन भेदी रण बाँकुरों के घोरनाद का श्रवण करते करते बाजीराव का हृदय पाषाण की भाँति कठोर हो गया था।

जिस समय बालाजी धनाननजी की कृपा द्वारा कारकुन पदपर नियुक्त किये गये थे, उस समय अपने प्राणों की ममता छोड़ कर समस्त वीरों ने 'हरहर महादेव' के हृदय विदीर्ण करने वाले भयंकर नाद से मुगल सम्राट औरंगजेब का सिंहासन हिला दिया। प्रशान्त महासागर की भांति महाराष्टीय सेना के गगनभेदी सिंहनाद से उसका हृदय काँप उठा। रण-बाँकुरे महाराष्ट्रों के प्रचण्ड आक्रमण से नितान्त क्लान्त होकर, औरंगजेब को स्वर्गवासी शंभा जी के चिरंजीव 'शाहू' जी को बन्धन से मुक्त कर देना पड़ा था। केवल इतने से ही कार्य समाप्त नहीं हुआ अपितु महारष्ट्र वीरों को शान्त करने के निमित्त उसे समस्त राजस्व का दशमांश 'स्वत्व' की सनद भी देनी पड़ी थी।

शाहूजी के स्वदेश में प्रविष्ट होते ही राज्याधिकार प्राप्ति के लिये माता तारावांगबाई और पुत्र शाहू का गृहयुद्ध आरम्भ हुआ। प्रधान सेनापति धनाननजी ने शाहूजी को राज्य का पूर्ण उत्तरा-

धिकारी समझकर उन्हें ही राज्यप्राप्त कराने में सहायता देने का निश्चय किया। फिर क्या था? सन् १७०७ ई० में महारागी तारेश्वरी को राज्य शासन की बागडोर शाहूजी के हाथ में देनी पड़ी। धनाननजी आदि वीरों की विपक्षता से सरलतया उनकी पराजय हो गई।

महाराष्ट्र राज्य में क्षण-क्षण पर जो विप्लव के बादल उठ रहे थे वे महाराज शाहूके सिंहासनारूढ़ होते ही कतिपय शान्त होगये।

इधर धीरे २ बालाजी विश्वनाथ को राजस्व विभाग में अपनी योग्यता प्रगट करने का अवसर प्राप्त होने लगा। दूरदर्शी महाराष्ट्र अपने चातुर्य द्वारा एक एक पद प्राप्त करने लगा। उनमें असीम कार्य कुशलता होने के कारण उन्हें राजस्व का विशेष कारबार देखने का सुअवसर प्राप्त हुआ। उन्होंने कृषकों को उत्साहित कर, सर्व प्रकार उनकी सहायता कर उन्हें उन्नति के मार्ग का दिग्दर्शन कराया और साथ ही साथ राज्य के मालगुजारी की भी बृद्धि की।

प्रधान सेनापति धनाननजी यादव, बालाजी विश्वनाथपन्त की कार्यकुशलता का परिचय पाकर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनके हितचिन्तक बन गये। समस्त पदाधिकारी गण बालाजी को एक उच्च सम्मान की दृष्टि से देखने लगे। महाराज शाहू भी इनकी कार्य तत्परता से अपरिचित न थे।

उन्नति का पथ प्रदर्शित करने वाले बालाजी को कृषकगण

देवता समान मानते थे तथा नियमित समय पर मालगुजारी पहुँचा देते थे। उन्हें कृषकों पर मालगुजारी वसूल करने के लिये किसी दण्ड की आवश्यकता नहीं होती थी। जनता उनपर प्राण विसर्जन करने के लिये सदा कटिबद्ध रहती थी। अस्तु!

महाराज शाहूजी का दयार्द्र भाव होने के कारण बालाजी को अनेक बार उनके सम्मुख उपस्थित होने का सुअवसर प्राप्त होता था और ऐसे अवसर पर बालाजी अपनी योग्यता का परिचय भी देते थे।

सन् १७१० ई० के जून मास में महाराज शाहू के प्रधान सेना-पति–महाराष्ट्र राजस्व के हितचिन्तक वीर धनाननजी यादव का स्वर्गवास हो गया। इस बीर पुरुष की मृत्यु से महारष्ट्र देश शोका-तुर हो उठा। महाराज शाहू इस वज्रापात से अधीर हो उठे। परन्तु बालाजी का स्मरण आते ही उनका हृदय कुछ शान्त हुआ और उन्होंने तत्काल बालाजी विश्वनाथ पन्त को समस्त राजस्व विभाग के आय व्यय का भार सौंप दिया। धनाननजी के पुत्र चन्द्रसेन रावके अधिकार में केवल सैन्य विभाग का भार दिया गया। अब बालाजीके ऊपर सेनापति चन्द्रसेनरावका कुछ प्रभुत्व न रहा।

इसलिये चन्द्रसेन राव के हृदय में बालाजी विश्वनाथ पन्त के प्रति प्रति-हिंसा की अग्नि प्रज्वलित हो उठी। बालाजी को देखते ही उनका शरीर क्रोध से रक्तवर्ण हो जाता था और वे इस अपमान का प्रतिशोध लेने के लिए अवसर ढूँढने लगे।

इस प्रकार चन्द्रसेन राव का क्रोध बालाजी पर दिनों दिन उग्ररूपसे बढ़ता ही जाता था। वह अवसर का अनुसन्धान कर ही रहा था कि १७११ ई० में एक दिन आखेट करते समय अकस्मात् बालाजी के किसी सिपाही द्वारा चन्द्रसेन राव का भृत्य घायल हो गया। चन्द्रसेन राव अवसर का अनुसन्धान तो करही रहे थे, इस उपयुक्त अवसर को पाकर बालाजी से प्रतिशोध लेने के लिए उसने सहसा ससैन्य बालाजी पर आक्रमण किया !!

जिस समय चन्द्रसेन राव ने ससैन्य बालाजी पर आक्रमण किया था उस समय बालाजी अपने कुटुम्बियों के साथ साँसारिक विषय पर गोष्ठी करते जा रहे थे। इस आकस्मिक घटना के विघटित होने से पहले तो उन्हें बड़ा आश्चर्य हुआ, परन्तु शीघ्र ही इसका कारण समझ लिया। उस समय उनके साथ उनके कुटुम्बी-ज्येष्ठ पुत्र बाजीराव, कनिष्ठ चिमणाजी आप्पाजी, भ्राता अम्बाजी पन्त और कुछ इने गिने वीर योद्धा थे।

बालाजी ने बढ़ती दरिया के समान चन्द्रसेनराव की सेना को अपनी ओर आते देख पलायन करने का ही उपाय अवलम्बन किया और वे सहचरों सहित 'सासवाड़' नगर के पुरन्दर नामक दुर्ग में जा उपस्थित हुए परन्तु दैव दुर्विपाक से उन्हें यहाँ आश्रय न मिल सका। दुर्ग के प्रधान नायक ने अपनी इच्छा होते हुए भी सेना-पति चन्द्रसेन राव के भय से किले में स्थान नहीं दिया। इतने समय में चन्द्रसेन राव की सेना सन्निकट आ पहुँची परन्तु बालाजी विचलित नहीं हुए। इस विकट समस्या को हल करने में महा-

राष्ट्र वीर बालाजी का मस्तिष्क शिथिल न था। उन्होंने तत्क्षण एक और उपाय सोच निकाला और सहचारों के साथ उसी ओर चल पड़े।

सेनापति की सेना से घबड़ा कर बालाजी स्थानार्थगिरी दुर्ग की ओर बढ़े। मार्ग में इन लोगों ने अत्यन्त चेष्टा से चार पाँच सौ युद्ध विशारद वीरों को अपने पक्ष में मिलाया और उन्हें साथ लेकर बालाजी विश्वनाथ पन्त 'निरा' नदी के तट पर सेनापति चन्द्रसेन राव के सम्मुख जा डटे। दोनों दलों में युद्ध आरम्भ हो गया। मुट्ठी भर वीरों ने भली भाँति अपनी वीरता का परिचय दिया। भट्ट वंश के वीर बालाजी ने एक बार तो अवश्य चन्द्रसेन के दाँत खट्टे कर दिये परन्तु थोड़े समय में ही बालाजी को रणभूमि छोड़कर भागना पड़ा क्योंकि चन्द्रसेन राव के असंख्य वीरों के सम्मुख कहाँ तक टिक सकते थे। अतः उन्होंने पराजय स्वीकार कर पालायन का मार्ग अवलम्बन किया। चन्द्रसेन राव ने अपने शत्रु को रण क्षेत्र से भागते देख पीछा किया।

इस प्रकार शत्रु से बचते हुए बालाजी विश्वनाथ पन्त पाण्डव दुर्ग में पहुँचे। परन्तु थोड़े समय में ही सेनापति चन्द्रसेन राव के सैनिकों द्वारा दुर्ग में बन्दी बना लिये गये।

जब महाराज शाहू जी ने राजस्व जासूस द्वारा अपने विश्वस्त कर्मचारी के विपद का समाचार सुना तो उनका हृदय सेनापति चन्द्रसेन के प्रति क्रुद्ध हो उठा और उन्होंने हलकारे द्वारा पत्र भेज कर चन्द्रसेन राव को राजधानी सितारा में शीघ्र लौट आने की

आज्ञा दी। बालाजी विश्वनाथ पर महाराज की विशेष कृपा देख कर चन्द्रसेन राव का क्रोध बालाजी पर और भी द्विगुणित हो उठा और साथही साथ वे महाराज शाहू से भी असन्तुष्ट हो गये। ऐसे समय में उन्होंने अपने सम्पूर्ण वीरों को पक्ष में मिलाये रखने में तिल मात्र भी आगा पीछा नहीं किया और स्पष्ट-हृदय से उसी हलकारे द्वारा महाराज शाहू के पास यह लिख भेजा कि 'यदि बालाजी सीधी तरह से हमारे हाथ में न सौंप दिये जायँगे तो हम शत्रु पक्ष अवलम्बन कर इस समय का प्रतिशोध किसी अन्य समय पर आप से लेंगे।'

अपने आश्रित सेनापति की ऐसी उद्दण्डता देखकर महाराज शाहूजी प्रचण्ड क्रोध के वशीभूत हो चन्द्रसेन राव का मद-मर्दन करने के लिए हैवतराव को विशाल सेना के साथ भेजा।

महाराज की आज्ञा पाकर वीर हैवतराव ससैन्य चन्द्रसेन राव को पराजित कर बन्दी बनाने के लिये चल पड़े और थोड़े समय में ही चन्द्रसेन राव के सम्मुख उपस्थित हो युद्ध के लिये अह्वान किया। दोनों पक्ष की सेनाओं में प्रलयंकारी युद्ध हुआ और अन्त में हैवत-रावने सेनापति चन्द्रसेन राव को पराजित किया। बालाजी विश्वनाथ पन्त इस संकट से मुक्त हो कर अपने दोनों पुत्रों के साथ राजधानी सितारा में लौट आये।

इधर रण-क्षेत्र से पराजित हुआ चन्द्रसेन राव भागकर रानी ताराबाई बाई का आश्रित बना। इसके पश्चात् उसने मुगल सूबेदार निज़ामुलमुल्क ( हैदराबाद ) के पास अपनी भावी विपत्ति की

सूचना भेजकर गुलामी की जंजीर में अपने को अवरुद्ध करना श्रेष्ठ समझा।

सेनापति चन्द्रसेन राव का अपने अधीनस्थ सेना सहित शत्रु पक्ष में सम्मिलित हो जाने से महाराजा शाहू की सेना थोड़ी होगई। रानी ताराबांग बाई सुयोग अवसर समझकर चन्द्रसेन की सहायता से अनेकों युक्तियों द्वारा महाराज शाहू के बचे-खुचे अन्य सर्दार सामन्तों को अपने पक्ष में मिलाने का प्रयत्न करने लगीं। ऐसे समय में यदि महाराष्ट्र वीर बालाजी विश्वनाथ पन्त अपने असीम साहस तथा बुद्धि का परिचय न देते तो अवश्य ही महाराज शाहू को विपत्ति ग्रसित होना पड़ता। बालाजी ने अपने अद्भुत बुद्धि चातुर्य द्वारा दर्बार के सर्दार सामन्तों को रानी ताराबांग बाई का पक्ष अवलम्बन करने नहीं दिया और साथ ही साथ उन्होंने बहुत से बलिष्ट तरुण पैदल वीर और युद्ध विशारद अश्वारोहियों को एकत्रित कर महाराज शाहू की सेना विभाग में प्रविष्ट कर उस न्यूनता की पूर्ति कर दी।

इस घटना के पूर्व ही बालाजी विश्वनाथ पन्त ने कृषकों को उन्नति का मार्ग प्रदर्शित कराकर राज कोष के वृद्धि का पथ साफ कर दिया था तथा और जो जो कार्यभार उनपर निर्भर था उसे भी पूर्ण रूप से चेष्टा कर सम्पूर्ण किया। इसके पश्चात् वे महाराष्ट्र देश के मंगलार्थ अन्य उपद्रवों को शान्त करने में अग्रसर हुए।

इस समय रानी ताराबांग बाई ने पर्याप्त सेना संचय कर महा-महाराज शाहू को युद्ध के लिये आह्वान किया। महाराज शाहू

रानी तारावांग बाई को यथोचित दण्ड देने के लिये वीर सैनिकों के साथ रण-भूमि में जा उपस्थित हुए। दोनों दलों में घनघोर युद्ध हुआ और अन्त में महाराज शाहू की सेनाने तारावांग बाई की सेना को पराजित किया।

रानी तारावांग बाई महाराज शाहू से पराजित होकर रण-क्षेत्र से भाग निकलीं और कोल्हापुर में आकर दक्षिण प्रान्त में एक नवीन राजधानी स्थापित कर उन्होंने अपने पुत्र को 'छत्रपति' की उपाधि से राजा घोषित किया।

इस घटना से महाराष्ट्र शूर-सामन्त सर्दार छिन्न-भिन्न होगये। कितने महाराज शाहू के पक्ष में जा मिले और कितनों ने महाराज कोल्हाधिपति का आश्रय ग्रहण किया। कुछ मुगलसम्राट औरंग-जेबके गुलामी की जञ्जीर में जा बंधे। इतना ही नहीं वरन किसी किसी सर्दार ने स्वयं अपने को राजा घोषित कर दिया।

स्वतंत्रता देवी के उपासक सर्दारों के अत्याचार से प्रजा पीड़ित हो उठी। लूट मार का बाजार गर्म हो गया। त्राहि ! त्राहि !! की पुकार से दिग दिगान्तर प्रतिध्वनित होने लगा। दुःख के बादल जो छिन्न-भिन्न होकर शान्त हो गये थे वह पुनः एकत्रित होकर अकाश पर मड़राने लगे। इन अत्याचारी सर्दारों में से दामाजी खेरात और उदयजी चौहान प्रधान थे। उदयजी के प्रचण्ड बाहुबल से भयभीत होकर महाराज शाहू को अपने देश के एक अंश से उसे चौथ प्राप्त करने का अधिकार प्रदान करना पड़ा था।

एक ओर कान्हों जी आंग्रे नामक सर्दार कोल्हाधिपति का पक्ष

ग्रहण कर महाराज शाहू के अधीनस्थ 'कल्याण' देश को विजय करने का प्रयत्न कर रहे थे। दूसरी ओर कृष्ण राव खटाउकर एक ब्राह्मण ( उपाधिधारी राजा ) ने विद्रोह का झंडा उठाकर राज्य में घोर अत्याचार करना आरम्भ कर दिया था। इसके अतिरिक्त दर्बार के छोटे मोटे सर्दार सामन्त गण भी महाराज शाहू की आधीनता में न रह कर स्वतन्त्र होने की कानाफूसी कर रहे थे।

ऐसे समय जब कि देश में चारो ओर से तूफान उठ रहे थे, स्वतन्त्रता के पुजारी एक नहीं, दो नहीं, अनेक सम्मिलित होकर महाराज शाहू के विपरीत डङ्का पीट रहे थे, स्वदेश में सुख शान्ति की स्थापना करना असम्भव था। परन्तु विद्रोहियों को दमन करने की प्रचण्ड प्रतिज्ञा कर बीर शिरोमणि बालजी बिश्वनाथ पन्त ने महाराज शाहू की आज्ञा से कृष्णराव खटाउकर को राज्य सूत्रमें अवरूद्ध करने का प्रयत्न किया और उसी समय सचिव नारायण शंकर दामाजी खेरात को, और पेशवा भैरव पन्त पिंगले कान्हों जी आंग्रे को पराजित करने के लिये अग्रसर हुए।

इस युद्ध यात्रा में बालाजी विश्वनाथ पन्त ने ही सफलता प्राप्त की। उन्होंने कृष्णराव खटाउकर को 'औंध' नामक स्थान पर पराजित किया। खेरात दामाजी ने सचिव नारायण शंकर को और पेशवा भैरव पन्त पिंगले को आंग्रे ने पराजित किया। दोनों वीर अपने अपने प्रतिद्वन्दियों द्वारा बन्दी हुए।

इस युद्ध में बालाजी विश्वनाथ पन्त को विशुद्ध रण-कौशल तथा असीम बुद्धि चातुर्य का परिचय देना पड़ा था क्योंकि प्रति-

द्वन्द्वी कृष्णराव खटाउकर भी युद्ध विद्या और बल बुद्धि में पारंगत था। परन्तु, शत्रु को पराजित करते ही उन्हें अन्य दूसरे शत्रुओं को दमन करने के लिये अग्रसर होना पड़ा था।

कान्होंजी आंग्रे पेशवा भैरव पन्त पिंगले को परास्त एवं आधीन करके ही चुप नहीं हुए वरन् उनका हृदय और कुछ प्राप्त करने के लिए लोलुप हो उठा, अतः उन्होंने बड़ी बीरता द्वारा लोहगढ़ तथा अन्य स्थान अपने अधिकार में कर लिया।

अनिश्चित काल तक रण-भूमि में रहने के कारण बालाजी का शरीर एवम् उदर फूल गया था परन्तु वीर बालाजी ने अपनी शारीरिक अवस्था की ओर तनिक भी ध्यान न देकर कान्होंजी आंग्रे के दमन करने का भार अपने ऊपर लिया और पुनः युद्ध के लिये प्रस्थान किया।

बीस हजार सेना का एक समूह लेकर बालाजी विश्वनाथपन्त कान्हों जी आंग्रे को ध्वंस करने के लिये चल पड़े और अपने वीरत्व से समस्त शुत्रु सेना का संहार कर लोहगढ़ प्रभृति स्थानों को शत्रु के अधिकार से छीन लिया। इसके पश्चात् उन्होंने महाराज शाहूजी की आधीनता स्वीकार करने के लिये युक्तिपूर्ण एक पत्र कान्हों जी के सन्निकट भेजा। बीरवर बालाजी विश्वनाथ पन्त के भेजे हुये युक्तिपूर्ण पत्रने कान्हों जी आंग्रें के मन को परिवर्तित कर दिया और उन्होंने तत्क्षण कोल्हापुराधिपति का पक्ष त्यागकर महाराज शाहूजी का आश्रय ग्रहण किया।

राजनीति विशारद बालाजी के प्रयत्न से शाहूजी और आंग्रे के

मध्यस्थ सन्धि स्थापित हो गई। परिणामस्वरूप, पेशवा भैरवपन्त पिंगले कारावास से मुक्त हुए।

कान्होंजी आँग्रे ने बलपूर्वक महाराज शाहूजी के जिन जिन दुर्ग और गढ़ों पर अपना आधिपत्य कर लिया था उनमें से 'राजमाची' दुर्ग को छोड़ कर अन्यान्य दुर्ग व गढ़ उन्होंने शाहूजी को लौटा दिये। महाराज शाहूजी की ओर से कान्होंजी को दस दुर्ग और सोलह गढ़ी तथा महाराष्ट्र सेना के अधिष्ठाता का पद प्रदान किया गया। इतना ही नहीं वीर कान्होंजी आंग्रे ने शाहू जी से सरलेख की उपाधि भी प्राप्त की।

इस प्रकार बालाजी विश्वनाथ पन्तने पेशवा भैरव पन्त पिंगले को कारावाससे मुक्त कराया और दुर्जय शत्रु को परास्त कर उसे सन्धि बन्धनमें जकड़ अपना हितचिन्तक बना लिया। पश्चात् सन् १७१३ ई० में राजधानी सितारा लौट आये।

बालाजी के विपत्ति कालमें भी असीम साहस, शत्रु पराजयमें बुद्धि एवम् वाक्य चातुर्य इत्यादि अनेकानेक गुणों पर महाराज शाहूजी अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने बालाजी का विशेष रूप से सम्मान करते हुए बहुमूल्य वस्तुएँ पारितोषिक स्वरूप प्रदान किया।

पेशवा भैरवपन्त पिंगले का वीरवर कान्होंजी आंग्रे द्वारा युद्ध में परास्त एवं बन्दी होनेके कारण तथा अन्यान्य कार्योंमें भी कार्य-दक्षता का अभाव देखकर, शाहूजी ने उनका पदाधिकार वापस ले लिया और १७१३ ई० के नवम्बर मास की १६ वीं तारीख की

महाराष्ट्र शिरोमणि बालाजी विश्वनाथ पन्त को पेशवा भरवपन्त पिंगले के पद पर नियुक्त कर 'पेशवा' उपाधि प्रदान की।

इस प्रकार महाराज शाहूजी से 'पेशवा' पद प्राप्त कर बालाजी प्रसन्न हो उठे। महाराज शाहू ने उनके प्रिय बन्धु बान्धवों को भी राजस्व विभाग में यथा स्थान नियुक्त किया। उन्होंने अम्बाजी पन्त पुरन्दरे को उनका उपमन्त्री निर्धारित किया और बालाजी के विशेष अनुरोध से हरि महादेव भानू को उन्हीं के आधीनस्थ 'फट-नवीश' का कार्य सौंप दिया।

इस प्रकार जो बालाजी कुछ वर्ष पूर्व सिद्धियों के भय से स्व-देश त्याग कर भागे-भागे फिरते थे पश्चात् सितारा में प्रवेश कर सौ मुद्रा वार्षिक वेतन पर कारकुन का काम करते थे, वही बालाजी अपनी असाधारण बुद्धि चातुर्य से राज्य के प्रधान मन्त्री ! पेशवा के पद पर प्रतिष्ठित हो गये थे और इन्हीं की कृपा से इनके बन्धु-वर्गों ने भी योग्यतानुसार उच्च पद प्राप्त किया था।

जिस समय कान्होंजी आंग्रेने महाराज शाहू से मित्रता स्थापित कर गढ़ तथा दुर्ग प्राप्त किया था उस समय उसके निकटवर्ती श्रीवर्द्धन प्रभृति अनेक स्थान सिद्धियों के अधिकार में थे। आंग्रेने उन स्थानों को अपने अधिकार में करने के लिये बालाजी से सहायता की प्रार्थना की। बालाजी ने सच्चे मित्र की भाँति उनकी सहायता की और सन् १७१५ ई० के जनवरी मास में गर्वित सिद्धियों को परास्त कर कान्होजी आंग्रेने उन स्थानों को अपने आधीन कर लिया। इस कार्य के अन्त होते ही बालाजी को दामाजी खेरात

के दमन का भार उठाना पड़ा। शम्भाजी के पक्षका होने से उसने शाहूजी के राज्य में मनमाना अत्याचार करना आरम्भ किया। अतः बालाजी सेना लेकर उसे इस अत्याचार का दण्ड देने के लिये हिंगनगढ़ की ओर अग्रसर हुये।

पूना से ४० मील पूर्व दिशा की ओर 'हिंगन' ग्राम के सुदृढ़ छोटे से गढ़ पर दामाजी खेरात का अधिकार था। इस गढ़ के चारो ओर प्रायः ४० मील के अन्तर्गत प्रदेशों पर दामाजी खेरात का आधिपत्य था। बालाजी का सैन्य बल देखकर दामाजी ने कपट-युक्ति का आश्रय लिया। उन्होंने बालाजी से सन्धि करने की प्रार्थना की और शपथपूर्वक महाराज शाहू की आधीनता स्वीकार कर गढ़ समर्पण कर देने की प्रतिज्ञा की। बालाजी प्रसन्न हो अपने दोनों पुत्र बाजीराव और चिमणाजी तथा कुछ सैनिकों के लिये हुए गढ़ में प्रविष्ट हुए। उनके प्रविष्ट होते ही विश्वासघातक–नर पिशाच दामाजी ने अचानक उन्हें बन्दी कर लिया। बालाजी इस आकस्मिक घटना से अत्यन्त दुःखी हुए और उन्होंने दामाजी को मुक्त कर देने के लिये कहा। नीच दामाजीने उन लोगों को छोड़ देने के उपलक्ष में एक लक्ष द्रव्य का प्रश्न उपस्थित किया। इतना ही नहीं वरन जब वे लोग क्षुधा से व्याकुल हुए तो पापी ने प्रत्येक के सम्मुख अँगारे के समान लाल बालू रखवा दिया।

इस समाचार को पाते ही महाराज शाहू को बड़ा खेद हुआ और उन्हाने अपने राज्याधारस्तम्भ प्रिय बालाजी विश्वनाथ पन्त

पेशवा को मुक्त करने के लिये मुँह माँगा द्रव्य दामाजी खेरात के पास भेजा ।

महाराज शाहू की कृपा द्वारा बालाजी मुक्ति लाभकर राजधानी सितारा में आ उपस्थित हुए । सर्वप्रथम उन्होंने सचिव नारायण शंकर को दामाजी के हाथ से मुक्त करने का विचार किया । यदि वे ऐसा न कर दामाजी के विरुद्ध युद्ध की घोषणा कर देते तो निश्चय ही वह नारायण शङ्कर का प्राण ले लेता । अतः इन सब बातों को विचारकर दामाजी के विरुद्ध युद्ध यात्रा का विचार छोड़कर पहले उसे द्रव्य भेजकर सचिव नारायण को मुक्त किया । जब सचिव नारायण सकुशल उनके पास पहुँच गये तब बालाजी ने सेना नायक मानसिंह मोरे, हैवत राव निलाम्बरकर के साथ विशाल सेना लेकर दामाजी खेरात के विरुद्ध प्रयाण किया ।

वीर सेनापतियों के साथ बालाजी ने दामाजी का वह दृढ़ गढ़ चतुर्दिग से घेर लिया । फिर क्या था—दोनों तरफ की तोपों और बन्दूकों की ध्वनि से आकाश मंडल गूंज उठा । बालाजी के तोपों के निरन्तर अग्निवर्षा से दामा का दृढ़ दुर्ग चूर-चूर हो गया । अब दामाजी खेरात छिन्न वीरों को एकत्रित कर बालाजी का सामना प्रत्यक्ष आकर करने लगा ।

बालाजी के वीरों द्वारा दामाजी खेरात के अनेकानेक वीर रण भूमि में सर्वदा के लिये निद्रादेवी की गोद में सुला दिये गये । अपने समस्त वीरों को बलि चढ़ा कर अन्त में दामाजी बन्दी हुआ और सन् १७१७ ई० के जून मास में राजधानी सितारा लाया गया ।

दामाजी को पराजित करने से महाराज शाहू के दर्बार में पेशवा बालाजी विश्वनाथ की धाक अधिक रूप से जम गई। धीरे धीरे उनके अधिकार में राजस्व विभाग का समस्त कार्य आ गया। बिना उनकी आज्ञा के कोई कार्य नहीं किया जाने लगा। इतना ही नहीं वरन महाराज शाहू भी बिना उनकी अनुमति लिये कोई कार्य नहीं करते थे। उन्हें बालाजी पर पूर्ण विश्वास था और वे अपना दाहिना हाथ समझते थे।

जिस समय वीर बालाजी अपनी असीम बुद्धि द्वारा महाराष्ट्र मण्डल के समस्त उपद्रवों को शान्त कर तथा अहंकारी देश द्रोहियों का दमन कर एकाग्रचित्त हुए थे उस समय आर्यावर्त्त की राजधानी दिल्ली में महान् उपद्रव संघटित हो रहा था। क्रूर औरंजेब के प्रपौत्र बादशाह फरुखशय्यर को सैयद अब्दुल्लाखाँ और हुसेन अलीखाँ के अधीनस्थ होकर राज्य संचालन कराना पड़ता था।

अतः बादशाह फरुखशय्यर तथा इनके आत्मीय इन दोनों सर्दारों के दुःख से अत्यन्त पीड़ित हो उठे थे और इन्हें नष्ट करने का प्रयत्न कर रहे थे। दूसरी ओर महाराष्ट्र वीरा ने दक्षिण भारत के समस्त बादशाही देशों पर चौथ पद्धति स्थापनार्थ भयंकर उत्पात उठा रक्खा था। खाण्डेराव दभाड़े के बार बार आक्रमण करने से सैयद हुसेन अली का पराक्रम शिथिल हो गया।

इस प्रकार अनेक संकटों से आच्छादित हो सैयदोंने महाराज शाहू से मैत्री करली और दक्षिण देशों में शान्ति किस प्रकार हो इसका उपाय पूछा। बादशाह ने मराठों को चौथ अधिकार और

'सरदेश मुखी' का सनद देने से इनकार किया। सैयदों की आज्ञा न मानने के कारण सन् १७२७ ई० में बादशाह को उनसे युद्ध करना पड़ा। अपना पक्ष निर्बल देखकर सैयदों ने महाराज शाहू से समर सहायता की प्रार्थना की। उन्होंने महाराज शाहू के पास इस प्रकार का पत्र लिख कर भेजा।

"इस वर्त्तमान युद्ध में यदि महाराष्ट्र पति १५ हजार सेना द्वारा मेरी सहायता करें तो हम बादशाह द्वारा दक्षिण भारत के समस्त मुगल प्रदेशों पर चौथ प्रथा का अधिकार प्राप्त करा देंगे। इसके अतिरिक्त सेना के लिये १५ लाख रुपया देने के लिये तैयार हैं।"

दिल्लीश्वर के वज़ीर का भेजा हुआ पत्र पढ़कर पेशवा बालाजी ने महाराज शाहू की ओर से सेना सहायता के बदले में इन वस्तुओं की प्रर्थना की।

( १ ) महाराज शिवाजी द्वारा पराजित किये गये जो जो प्रदेश उनके आधीन थे उनपर सम्पूर्ण रूप से आधिपत्य का सनद प्राप्त होना चाहिये।

( १ ) बीजापुर, हैदराबाद, कर्नाटक, तंजौर, त्रिचिनापाली और मैसूर आदि ६ बादशाही देशों पर चौथ प्राप्ति का सनद प्राप्त होना चाहिये।

( ३ ) महाराज शिवाजी का जन्म स्थान शिवनेरी और त्र्यम्बक दोनो दुर्ग महाराजा शाहू के आधीन होने चाहिये।

( ४ ) महाराज शाहू के अत्मीय जन जो कि अभी तक दिल्ली हैं उन्हें मुक्त करना होगा।

( ५ ) गोण्डावन और बरार देश का समस्त भू-भाग जिसपर कान्होंजी भोंसला का अधिकार है वह सब महाराष्ट्र विभाग में सम्मिलित कर लेने की आज्ञा मिलनी चाहिये।

( ६ ) महाराज छत्रपति शिवाजी तथा उनके पूज्य पिता के भुजबल द्वारा कर्नाटक का जो समस्त भाग पराजित हुआ था वह सब महाराष्ट्रपति के अधिकार में होना चाहिए।

( ७ ) शिवाजी द्वारा पराजित खानदेश जिसपर वर्त्तमान समय में बादशाह का अधिकार है उसके बदले में 'पंढरपुर' प्रभृति स्थान प्राप्त होना चाहिये।

यदि वजीरे-आलम बादशाह से इन प्रस्तावों को स्वीकार तथा सनद प्राप्त करा दें तो महाराष्ट्र-पति भी नीचे लिखे हुए नियमों का पालन प्रतिज्ञा-पूर्वक करेंगे।

( १ ) महाराज शाहु दिल्लीश्वर को १० लाख रुपया भेंट करेंगे।

( २ ) 'सरदेश मुखि' लाभ के एवज में महाराज बादशाह के देश की शान्ति रक्षा का भार ग्रहण करेंगे और जिन-जिन बादशाही प्रदेशों से चौथ वसूल किया जायगा वहाँ शान्ति स्थापन करेंगे। यदि चोर डाकू ठग आदि किसी प्रकार के उपद्रवियों द्वारा प्रजा पीड़ित होगी तथा प्रजा की क्षति होगी तो उस क्षति को पूर्णकर उपद्रवियों के दमन करने का भार लेंगे।

( ३ ) चौथ वसूल करने के उपलक्ष में १५ हजार महाराष्ट्रीय सेना सदा सर्वदा उपस्थित रहेगी जो काम पड़ने पर बादशाह की

सहायता करेगो। जिस समय जिस स्थान पर सेना की आवश्यकता होगी उसी समय उसी स्थान पर १५ हजार सेना प्रस्तुत रहेगी।

(४) कोल्हापुराधिपति तथा उनके पक्ष के वीर योद्धा-कर्णाटक, बीजापुर, हैदराबाद इत्यादि स्थानों में किसी प्रकार का उत्पात करेंगे तो महाराज की ओर से उसका बन्दोबस्त किया जायगा।

(५) यदि कोल्हापुराधिपति के द्वारा बादशाही प्रजा की हानि होगी तो स्वयं महाराज शाहू उसकी पूर्ति कर देंगे।

यदि दिल्लीश्वर ऊपर लिखे प्रस्तावों को मानकर सनद देने के लिये तैयार हों तो महाराष्ट्रपति महाराजा शाहू अपने लिखे हुए नियमों का पालन करते रहेंगे और सेना द्वारा उनकी सहायता हो सकेगी अन्यथा नहीं।

इसप्रकार का पत्र पेशवा बालाजी विश्वनाथ ने शाहू जी की आज्ञा से सैयद हुसेन अली के पास भेजा। सैयद हुसेन अली ने उपरोक्त प्रस्तावों को स्वीकार करते हुए बालाजी के पास उत्तर भेज दिया।

जब उसने प्रस्तावों को स्वीकार कर सनद देना स्वीकार कर लिया तब महाराष्ट्रपति, महाराजा शाहू की ओर से रण कुशल वीर सेनापति मानसिंह मोरे, परसोजी भोंसला, शम्भाजी भोंसला, विश्वास राव पराड़कर आदि के साथ १५ हजार कट्टर महाराष्ट्रीय सेना सैयदों की सहायतार्थ दिल्ली की ओर अग्रसर हुई।

इन सब सेना तथा सेना नायकों का भार पेशवा बालाजी विश्व-नाथ पन्त प्रधान पर था। अथवा यों कहा जाय कि वे कमाएडर-इन-चीफ़ नियुक्त हुए। अस्तु!

सन् १७१८ ई० के अन्त में इस महाराष्ट्रीय सेना ने राजधानी सितारा परित्याग कर रणभूमि के लिये दिल्ली की ओर यात्रा की। महाराष्ट्र तरुण वीर बाजोराव को भी अपने पूज्य पिता के साथ मुगल सम्राट की राजधानी दिल्लीके दर्शन करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ।

महाराज शाहू ने बालाजी को दिल्ली यात्रा के पूर्व ही यह उपदेश दिया था कि बादशाह से दौलताबाद, चन्दा दुर्ग, मालवा और गुजरात में "चौथ" पद्धति की आज्ञा प्राप्त करने की पूर्णरूप से चेष्टा करना।

वीर महाराष्ट्र सेना के दिल्ली में उपस्थित होते ही दिल्ली बिल्ली होकर उछलने लगी। बादशाही सेना महाराष्ट्रीय सेना से मोर्चा लेने के लिये रण-भूमि में आ डटी। थोड़ी देर में रण चण्डी का नृत्य आरम्भ हो गया। इस भयंकर युद्ध में कुछ सेना के साथ बादशाह 'फ़रुख़शय्यर' मारा गया और सैयदों को सहायता से महम्मदशाह ने बादशाही सिंहासन प्राप्त किया।

इसप्रकार नये बादशाह को दिल्ली के सिंहासन पर आरूढ़ कराकर सैयदों ने पूर्व कथित प्रतिज्ञाओं का पालन किया। उन्होंने बादशाह महम्मद शाह से बालाजी को सत्वों की सनद प्राप्त करा दिया। इस समाचार को सुनते ही कि दिल्ली निवासी

परास्त हुए, समस्त मुग़ल सर्दार और उपद्रवी आग बबूला हो उठे और विशेपरूप से वे महाराष्ट्रों के शत्रु बन गये। समस्त उपद्रवियों ने मिलकर बालाजी को सुरलोक पहुँचाने का दृढ़ संकल्प किया और वे उस मार्ग का अनुसन्धान करने लगे।

एक दिन पेशवा बालाजी विश्वनाथ पन्त सैयदों के साथ बाद्शाह के 'खास' दर्बार में जा रहे थे कि इतने में विश्वासघाती अधिवासियों ने अचानक महाराष्ट्रों पर आक्रमण किया। इस अचानक दुर्घटना से महादेव भानू तथा शम्भाजी भोंसले और लगभग १५०० महाराष्ट्र वीरों का बलिदान हुआ। परन्तु इसके साथ ही साथ चौगुने विद्रोहियों को भी मृत्यु के मुख में जाना पड़ा था।

इस अचानक विश्वासघात से महाराष्ट्र वीर क्रोधित हो उठे, उनकी आँखों सेअग्नि की चिनगारियाँ निकलने लगीं। यदि उस समय सैयदों ने क्षमा-प्रार्थी होकर द्रव्य-राशि द्वारा यथासाध्य महाराष्ट्रों की क्षति को पूर्ण न किया होता तो अवश्य उन्हें ही नहीं समस्त दिल्ली निवासियों को महाराष्ट्रीय प्रचण्ड अग्नि क्षण भर में स्वाहा कर जाती। अस्तु किसी भाँति महाराष्ट्रों के क्रोधको शान्तकर प्रधान मन्त्री सैयद हुसेन अली ने सन् १७१९ ई० की ३ मार्च को नये बादशाह महम्मदशाह की मोहर से अंकित सम्पूर्ण अधिकारों की एक सनद दिल्लीश्वर के हाथ से महाराष्ट्रों को प्राप्त करा दिया और साथ ही साथ महाराज शाहू के पुरवासी तथा समस्त आत्मीयगण कारावास की असह्य यंत्रणा से मुक्त कर दिये गए।

पेशवा बालाजी विश्वनाथ पन्त प्रधान ने समस्त अधिकार और सनद प्राप्तकर स्वदेश की ओर यात्रा की। यात्रा के पूर्व इन्होंने राजनीतिशास्त्र-विशारद 'देवराव हिंगणे' नामक एक सर्वगुण—सम्पन्न ब्राह्मण को 'एलची' स्वरूप दिल्ली में छोड़ दिया।

इसप्रकार महाराष्ट्रपति के प्रधान, बालाजी ने दिल्लीश्वर से सन्धि स्थापन कर राजधानी सितारा की ओर प्रस्थान किया। मार्ग में पेशवा बालाजी विश्वनाथपन्त ने जोधपुर, जयपुर, उदयपुर आदि के राजाओं से भेंटकर सन्धि स्थापन कर लिया और उन्हें महाराष्ट्रपति का सच्चा मित्र बना लिया।

जिस समय पेशवा बाला जी विश्वनाथ पन्त प्रधान सैयदों की सहायतार्थ ससैन्य दिल्ली में प्रविष्ट हुए थे उस समय उन्होंने महाराष्ट्र वीरों का सेना–शिविर यमुना नदी के दक्षिण ओर की तटवर्ती भूमि पर नियोजित किया था। यह महाराष्ट्रीय सेना सन् १७१९ ई० के जनवरी और फरवरी ( दो मास ) तक दिल्ली में रही। सेना-शिविर के निकटवर्ती स्थल समूह को जिसमें कृषकों ने अकाट्य परिश्रम द्वारा अन्न बोया था, उस भूमि को सैनिकगण विनष्ट न कर सकें, इसकी पूर्णरूपसे व्यवस्था करने के लिए बालाजी ने कुछ कर्मचारियों को कड़ी आज्ञा दे रखी थी और साथ ही साथ उन्होंने सैनिक दल में भी इस बात की घोषणा करवा दी थी। परन्तु अहंकारी सर्दार मल्हारराव होलकर ने बालाजी की आज्ञा का पालन नहीं किया। उस सर्दार ने एक दिन इस आज्ञा की

